सम्मादिट्ठि धुविगाणं बंधगा असंखेज्जा, अबंधगा अणंता। सेसाणं धुविगाणं भंगो। पत्तेगेण साधारणेण वि मणुसायुआहारदुगं बंधगा संखेज्जा। एवं खइगसम्मादिट्ठीणं। णवरि देवायुबंधगा संखेज्जा, अबंधगा अणंता। वेदग०–धुविगाणं बंधगा असंखेज्जा।

**विशेषार्थ**—भव्यसिद्धिक जीव द्रव्य प्रमाणसे कितने है ? इसके उत्तरमे खुद्दाबन्ध सूत्रमे आचार्य कहते हे "अणता" ( १५६ )। अभव्यसिद्धिक जीव भी 'अणता' अनन्त कहे गये है। धवलाटीकामे यह शका-समाधान दिया गया है.—

**शंका**–व्ययके न होनेसे व्युच्छित्तिको प्राप्त न होनेवाली अभव्यराशिके 'अनन्त' यह संज्ञा कैसे सम्भव ह ?

**समाधान**—नही, क्योकि अनन्तरूपके केवलज्ञानके ही विषयमें अवस्थित संख्याके उपचारसे अनन्तपना माननेमे कोई विरोध नही आता।

यद्यपि अभव्य जीवराशि भव्य राशिके समान अनन्त कही गयी है, किन्तु उनमें बहुत अन्तर है। गोम्मटसार जीवकाण्डमे लिखा है :

**अवरो जुत्ताणंतो अभव्वरासिस्स होदि परिमाणं।**
**तेण विहीणो सव्वो संसारी भव्वरासिस्स ॥५६०॥**

अभव्यराशिका परिमाण जघन्य युक्तानन्त है। उससे रहित ससारी जीवोकी सख्या प्रमाण भव्य जीवराशि कही है।

अभव्यराशिको अनन्तगुणा किया जाये, तो सिद्ध राशिके अनन्तवे भाग प्रमाण सख्या आती है। उतना समय प्रवद्धका प्रमाण कहा गया है। कहा भी है :

[२]**सिद्धाणतिमभाग अभव्वसिद्धादणंतगुणमेव।**
**समयपबद्धं बंधदि जोगविसादो दु विसरित्थं ॥ गो० क० ४ ॥**

धवला टीकामे लिखा है, "**सिद्धि पुरक्कदा भविया णाम**' सिद्धि पुरस्कृत जीवोको भव्य कहते हे। '**तव्विदीया अभविया णाम**'-इसके विपरीत जीवोको अभव्य कहते है। "**सिद्धा पुण न भविया, ण च अभविया तव्विवरीद-सरूवत्तादो**" ( खु० ब० पृ० २४२ ) सिद्ध जीव न तो भव्य है और न अभव्य है, क्योकि उनका स्वरूप भव्य तथा अभव्यसे विपरीत है। भव्योंकी राशि अक्षय अनन्त कही गयी है। भूतबलि स्वामी कहते हे : "**अणंताणता हि ओसप्पिणी-उस्सप्पिणीहि ण अवहिरंति कालेण**" ( खु० ब० सू० १५७ ) भव्यसिद्धिक जीव अनन्तानन्त अवसर्पिणी-उत्सर्पिणी प्रमाणकालसे अपहृत नही होते।

सम्यग्दृष्टियोमे – ध्रुवप्रकृतियोंके बन्धक असख्यात है। अबन्धक अनन्त है। शेष प्रकृतियोका ध्रुव प्रकृतिवत् भग है। प्रत्येक तथा सामान्यसे मनुष्यायु तथा आहारकद्विकके बन्धक सख्यात है।

क्षायिक सम्यक्त्वियोमे – इसी प्रकार जानना चाहिए। विशेष, देवायुके बन्धक संख्यात, अबन्धक अनन्त है। वेदकसम्यक्त्वमे – ध्रुव प्रकृतियोके बन्धक असंख्यात है,

---

२ सिद्धराश्यनन्तैकभाग, अभव्यसिद्धेभ्योऽनन्तगुण तु पुन योगवशाद् विसदृश समयप्रबद्ध बध्नाति। समये समये प्रबध्यते इति समयप्रबद्ध ।

ण य जे भव्वाभव्वा मुत्तिसुहातीदणतससारा।
ते जीवा णायव्वा णेव य भव्वा अभव्वा य ॥ –गो० जी० ५५६॥

अबंधगा णत्थि। सेसं पत्तेगेण ओधिभंगो। साधारणे अबंधगा णत्थि। आयुवज्ज-रिसहाणं ओधिभंगो। सासणे–मणुसायुबंधगा संखेज्जा। सेसभंगा असंखेज्जा। सम्मा-मिच्छे–सव्वभंगा असंखेज्जा। अणाहारगेसु[1]–पंचणा० णवदंस० मिच्छत्त-सोलसक० भयदु० तेजाक० वण्ण०४ अगुरु०४ आदाउज्जो० णिमि० पंचंतराइगाणं बंधगा अबंधगा अणंता। सादासादबंधगा अबंधगा अणंता। एवं सेसाणं पि। णवरि देवगदिपंचगं बंधगा संखेज्जा, अबंधगा अणंता।

एवं परिमाणं समत्तं



अबन्धक नहीं है। शेष प्रकृतियोंका प्रत्येक रूपसे अवधिज्ञानके समान भग है। सामान्यसे अबन्धक नहीं है। आयु तथा वज्रवृषभसंहननका अवधिज्ञानके समान भग जानना चाहिए। सासादनमे – मनुष्यायुके बन्धक सख्यात है। शेष प्रकृतियोंके भग असख्यात है। सम्यग्मिथ्या-दृष्टियोमे – सर्व भग असख्यात जानना चाहिए। अनाहारकोमे – ५ ज्ञानावरण, ६ दर्शना-वरण, मिथ्यात्व, १६ कषाय, भय, जुगुप्सा, तैजस-कार्माण, वर्ण ४, अगुरुलघु ४, आतप, उद्योत, निर्माण तथा ५ अन्तरायोंके बन्धक अबन्धक अनन्त है। साता-असाताके बन्धक-अबन्धक अनन्त है। इसी प्रकार शेष प्रकृतियोमे भी जानना चाहिए। विशेष यह है कि देवगति ५ के बन्धक सख्यात है, अबन्धक अनन्त है।

इस प्रकार परिमाणानुगम समाप्त हुआ।



१ आहाराणुवादेण आहारा अणाहारा दव्वपमाणेण केवडिया ? अणता। अणताणताहि ओसप्पिणि उस्सप्पिणीहि न अवहिरति कालेण।

## [ खेत्ताणुगम-परूवणा ]

१८६. खेत्ताणुगमेण दुविहो णिद्देसो ओघेण आदेसेण य। तत्थ ओघेण पंचणा० णवदंस० मिच्छत्त सोलसक० भयदु० तेजाक० वण्ण०४ अगु० उप० णिमि० पंचतराइगाणं बंधा ( बधगा ) केवडिखेत्ते ? सव्वलोगे। अबंधगा केवडिखेत्ते ? लोगस्स

---

## [ क्षेत्रानुगम ]

क्षेत्रानुगम ओघ तथा आदेशसे दो प्रकारसे निर्देश करते है।

**विशेषार्थ**—जीवादि द्रव्योंका वर्तमान आवासस्थल क्षेत्र है। यह नामक्षेत्र, स्थापना-क्षेत्र, द्रव्यक्षेत्र तथा भावक्षेत्रके भेदसे चार प्रकारका है। यहाँ द्रव्यक्षेत्रसे प्रयोजन है। इसके भेद तद्व्यतिरिक्त नोआगमका दूसरा भेद जो नोकर्मद्रव्य है, वह औपचारिक तथा पारमार्थिक भेदयुक्त है। धान्यादिक्षेत्र औपचारिक क्षेत्र है, आकाशद्रव्य पारमार्थिक नोकर्म तद्व्यतिरिक्त नोआगम द्रव्य-क्षेत्र है। वीरसेन स्वामीने धवलाटीका ( जीवट्ठाण भाग ३ पृ० ७ ) मे कहा है, "**तत्थ ओवयारियं णोकम्मदव्वखेत्तं लोगपसिद्ध सालिखेत्तं वीहिखेत्तमेवमादि। पारमत्थियं णोकम्मदव्वखेत्तं आगासदव्वं पदेसु खेत्तेसु केण खेत्तेण पयद णोआगमदो दव्वखेत्तेण पयदं।**"

जिस प्रकारसे द्रव्य अवस्थित है, उस प्रकारसे उनको जानना अनुगम कहलाता है। क्षेत्रके अनुगमको क्षेत्रानुगम कहते है, '**जधा दव्वाणि ट्ठिदाणि तधावबोधो अणुगमो। खेत्तस्स अणुगमो खेत्ताणुगमो।**' निर्देशका अर्थ है प्रतिपादन करना अथवा कथन करना, "**णिद्देसो पदुप्पायण कहणमिदि पयट्ठो**" (पृ०६)। जीवादि द्रव्य आकाशके जितने भागमे पाये जाते है, उसे लोक कहते है। उसके सिवाय अवशिष्ट आकाशको अलोकाकाश कहते है। इस क्षेत्रानुगमका लोकाकाशसे सम्बन्ध है। अलोकाकाशमे आकाशके सिवाय अन्य द्रव्योंका अभाव होनेसे प्रस्तुत प्ररूपणामे उससे प्रयोजन नही है। पचास्तिकायमे कुन्दकुन्द स्वामीने इस अलोकाकाशको "**अतवदिरित्तं**" अन्तरहित ( अनन्त ) कहा है। लोकाकाश तीन सौ तैतालीस घन राजू प्रमाण कहा गया है।

ओघसे – ५ ज्ञानावरण, ९ दर्शनावरण, मिथ्यात्व, १६ कषाय, भय, जुगुप्सा, तैजस-कार्माण, वर्ण ४, अगुरुलघु, उपघात, निर्माण तथा ५ अन्तरायोके बन्धक जीव कितने क्षेत्रमे है ? सर्वलोकमे।

**विशेषार्थ**—लोक शब्दका अर्थ है "**लोक्यंते उपलभ्यन्ते यस्मिन् जीवादि द्रव्याणि स लोकः तद्विपरीतो लोकः।**" देशके भेदसे क्षेत्रके तीन भेद कहे हैं। वीरसेन स्वामीने लिखा है, "**मंदरचूलियादो उवरिमुड्ढलोगो, मदरमूलादो हेट्ठा अधोलोगो मदर परिच्छिण्णो मज्झलोगो त्ति**" ( **जी० खे० पृ० ६** ) – मदराचल अर्थात् सुमेरु पर्वतकी चूलिकासे ऊपर ऊर्ध्वलोक है। मन्दरगिरिके मूलसे नीचेका क्षेत्र अधोलोक है। मन्दराचलसे परिच्छिन्न मध्य-लोक है। इस लोक-विभाजनमे सुमेरु गिरिकी प्रधानताको लक्ष्यमे रखकर आचार्य अकलक-देव उसे लोकका मानदण्ड कहते हैं, "**मेरुरय त्रयाणा लोकानां मानदण्ड ( त० रा० ) खुद्दा-**

बन्ध सूत्रकी टीकामे लोकको पचविध कहा है, **"एत्थ लोगो पचविहो उड्ढलोगो अधोलोगो तिरियलोगो मणुसलोगो सामण्णलोगो चेदि। एदेसिं पचण्ह पि लोगाणं लोगग्गहणेण गहणं कादव्वं"** (पृ० ३०१) - यहाँ लोक ऊर्ध्वलोक, अधोलोक, तिर्यग्लोक, मनुष्यलोक, सामान्य लोक इस प्रकार पंचभेदरहित है। लोकके ग्रहण करनेसे पॉचों लोकोका ग्रहण करना चाहिए। मनुष्य लोकका तिर्यग्लोकमे अन्तर्भाव होनेसे लोकत्रयकी मान्यताका सर्वत्र प्रचार है। धवला-टीकाकारने पचविध लोकोको लक्ष्यमे रखकर तत्त्व प्रतिपादन किया है। तीनसौ तेतालीस घनराजु प्रमाण सामान्य लोक है। एकसौ छ्यानबे घनराजु प्रमाण अधोलोक है, एकसौ सैतालीस घनराजु प्रमाण ऊर्ध्वलोक है। एक लाख योजन ऊंचा, पूर्व पश्चिममे एक राजू चौडा तथा उत्तर दक्षिणमे सात राजू लम्बा तिर्यग्लोक है। पैतालीस लाख योजन लम्बे तथा चौडे और एक लाख योजन ऊँचे क्षेत्रको मनुष्यलोक कहा गया है।

इस पचविधलोकमे जीवका संचार होता है। खुद्दाबन्ध क्षेत्रानुगम प्ररूपणामे स्वस्थान, समुद्घात तथा उपपादकी अपेक्षा क्षेत्रका कथन किया है। धवलाटीकामे यह महत्त्वपूर्ण तथा उपयोगी कथन किया गया है। स्वस्थान पद स्वस्थान-स्वस्थान तथा विहारवत्स्वस्थानके भेदसे दो प्रकार है। अपने-अपने उत्पन्न होनेके ग्रामादिकोकी सीमाके भीतर परिभ्रमण करनेको स्वस्थान-स्वस्थान कहते है। इससे बाह्य प्रदेशमे घूमनेको विहारवत्स्वस्थान कहते है।

नेत्रवेदना, शिरोवेदना आदिके द्वारा जीवोके प्रदेशोका उत्कृष्टत. शरीरसे तिगुने प्रमाण विसर्पणको वेदना समुद्घात कहते है। क्रोध, भय आदिके द्वारा जीवके प्रदेशोंका शरीरसे तिगुने प्रमाण (शरीर-तिगुण) प्रसर्पणको कषाय समुद्घात कहा है। वैक्रियिक शरीरके उदयवाले देव और नारकी जीवोका अपने स्वाभाविक आकारको छोडकर अन्य आकारसे रहनेका नाम वैक्रियिक समुद्घात है। अपने वर्तमान शरीरको नहीं छोडकर ऋजुगति-द्वारा या विग्रहगति द्वारा आगे जिसमें उत्पन्न होना है ऐसे क्षेत्र तक जाकर शरीरसे तिगुने विस्तार-से अथवा अन्य प्रकारसे ( शरीरतिगुण-बाहल्लेण अण्णहा वा ) अन्तर्मुहूर्त तक रहनेको मारणान्तिक समुद्घात कहा है। मारणान्तिक समुद्घात निश्चयसे आगामी जहाँ उत्पन्न होना है, ऐसे क्षेत्रकी दिशाके अभिमुख होता है। अन्य समुद्घातोंमे दशो दिशाओमे गमन पाया जाता है। जिसने आगामी भवकी आयु बाँध ली है, ऐसे बद्धायुष्क जीवके ही मारणान्तिक समुद्घात होता है। इस समुद्घातका आयाम अर्थात्, विस्तार उत्कृष्टतः अपने उत्पद्यमान क्षेत्रके अन्त तक है, इतर समुद्घातोंमे यह नियम नहीं है।

तैजस शरीरके विपसणको तैजस समुद्घात कहते है। यह निस्सरणात्मक तथा अनि-स्सरणात्मक भेदसे दो प्रकारका है। निस्सरणात्मक तैजसके प्रशस्त तैजस, अप्रशस्त तैजस ये दो भेद है। अप्रशस्त-निस्सरणात्मक तैजसशरीर समुद्घात बारह योजन लम्बा, नौ योजन विस्तारवाला सूच्यंगुल सख्यातवे भाग मोटाईवाला, जपापुष्पके समान लालवर्णवाला, भूमि और पर्वतादिके दहन करनेमे समर्थ, प्रतिपक्षरहित, रोषरूप इन्धनवाला, बाये कन्धेसे उत्पन्न होनेवाला और इच्छित क्षेत्र प्रमाण विसर्पण करनेवाला होता है। जो प्रशस्त निस्सरणात्मक तैजसशरीर समुद्घात है, वह भी विस्तार आदिमे अप्रशस्त तैजसके हा समान है, किन्तु इतनी विशेषता है कि वह हसके समान धवलवर्णवाला है। सीधे कन्धेसे उत्पन्न होता है। प्राणियों-पर अनुकम्पाके निमित्तसे उत्पन्न होता है। मारी रोग आदिके प्रशमन करनेमे समर्थ होता है। अप्रशस्त तैजसके विषयोंमें राजवार्तिकमें लिखा है कि वह उग्र चारित्रवाले तथा अत्यन्त क्रुद्ध मुनिके निकलता है ( यतेरुग्रचारित्रस्यातिक्रुद्धस्य )।

हस्तप्रमाण, सर्वांग सुन्दर, समचतुरस्र संस्थानयुक्त, हसके समान धवल, रुधिर मांसादि सप्त धातुओंसे रहित, विष, अग्नि एवं शस्त्रादि समस्त बाधाओंसे मुक्त, वज्र, शिला, स्तम्भ, जल, व पर्वतमें-से गमन करनेमें दक्ष तथा मस्तकसे उत्पन्न हुए शरीरसे तीर्थंकरके बाद मूलमें जानेका नाम आहारक समुद्घात है। गोम्मटसार जीवकाण्डमें आहारक शरीरको असहणण' – सहननरहित कहा है, क्योंकि इस देहमें अस्थिबन्धन विशेषका असद्भाव है। जीवकाण्डमें यह भी कहा है कि निजक्षेत्रमें केवली श्रुतकेवलीका अभाव हो और सुदूर क्षेत्रमें केवलिद्वय विद्यमान हो तथा तीर्थंकर भगवान्‌के तपादि कल्याणकत्रय हो तब असंयम परिहार हेतु, श्रुतज्ञानावरण तथा वीर्यान्तरायके क्षयोपशमकी मन्दता होनेपर धर्मध्यानका विरोधी श्रुत (शास्त्र) के अर्थमें सन्देह उत्पन्न हो, उस सन्देह निवारणार्थ तथा 'जिण जिणधर वंदणट्ठ' जिन तथा जिन मन्दिरकी वन्दनार्थ आहारक शरीर उत्पन्न होता है।[1] यह शरीर अव्याघाती होता है। कदाचित् पर्याप्ति पूर्ण होनेपर आयु क्षय होनेसे इस शरीरधारी मुनिका मरण भी होना सम्भव है। आहारक तथा तैजस समुद्घात मनुष्यनीके नहीं होते (मणुसिणीसु तेजाहार णत्थि- खु० ब०)

वेदनीय कर्मके निषेकोंकी बहुलता हो तथा आयुकी स्थिति अल्प हो तब आयु कर्मके समान शेप कर्मोंकी स्थिति करनेके लिए दण्ड, कपाट, प्रतर तथा लोकपूरणरूप केवलि समुद्घात होता है।

जिसकी अपने विष्कम्भसे कुछ अधिक तिगुनी परिधि है ऐसे पूर्व शरीरके बाहल्यरूप अथवा पूर्व शरीरसे तिगुने बाहल्य रूप दण्डाकारसे केवलीके जीव प्रदेशोंका कुछ कम चौदह राजु फैलनेका नाम दण्डसमुद्घात है। दण्डसमुद्घातमें कथित बाहल्य और आयामके द्वारा वात-वलयसे रहित सम्पूर्ण क्षेत्रके व्याप्त करनेका नाम कपाटसमुद्घात है। केवली भगवान्‌के जीव प्रदेशोंका वातवलयसे रुके हुए क्षेत्रको छोड़कर सम्पूर्ण लोकमें व्याप्त होनेका नाम प्रतर-समुद्घात है। घनलोक प्रमाण केवली भगवान्‌के जीव प्रदेशोंका सर्वलोकमें व्याप्त करनेको केवलिसमुद्घात कहते हैं।

उपपाद एक प्रकारका है। वह भी उत्पन्न होनेके पहले समयमें ही होता है। उपपादमें ऋजुगतिसे उत्पन्न हुए जीवोंका क्षेत्र बहुत नहीं पाया जाता है, क्योंकि इसमें जीवके समस्त प्रदेशोंका संकोच होता है (संकोचिदासे सजीवपदेसादो)।

इस प्रकार स्वस्थानके दो भेद, समुद्घातके सात भेद तथा एक उपपाद इन दश विशेषणोंसे यथासम्भव विशेषताको प्राप्त क्षेत्रका निरूपण किया गया है।

अबन्धक कितने क्षेत्रमें है ? लोकके असंख्यातवें भागमें अथवा असंख्यात भागोंमें वा सर्वलोकमें रहते हैं।

**विशेषार्थ**—ज्ञानावरणादिके अबन्धक उपशान्तकषायादि गुणस्थानवर्ती जीवोंका क्षेत्र लोकका असंख्यातवाँ भाग है। सयोगी जिनके प्रतर-समुद्घातकी अपेक्षा लोकके असंख्यात बहुभाग है। क्योंकि यहाँ वातवलयोंमें जीव प्रदेश नहीं पाये जाते। लोकपूरण समुद्घातकी

---

१ आहारस्सुदएण य पमत्तविरदस्स होदि आहारं।
असजमपरिहरणट्ठं सदेहविणासणट्ठं च ॥२३५॥
णियखेत्ते केवलिदुगविरहे णिक्कमणपहुदिकल्लाणे।
परखेत्ते सवित्ते जिण-जिणधर वंदणट्ठं च ॥२३६॥ –गो० जी०

**असंखेज्जदिभागे, असंखेज्जेसु वा भागेसु वा सव्वलोगे वा। सादासाद-बंधगा अबंधगा केवडिखेत्ते? सव्वलोगे। दोण्णं वेदणीयाणं बंधगा केवडिखेत्ते? सव्वलोगे। अबंधगा केवडिखेत्ते? लोगस्स असंखेज्जदिभागे। एवं सेसाणं पत्तेगेण वेदणीय-भंगो। साधारणेण धुविगाणं भंगो। णवरि तिण्णि-आयु-वेउव्वियछक्क-आहारदुगं तित्थयरं बंधगा केवडिखेत्ते? लोगस्स असंखेज्जदिभागे। अबंधगा सव्वलोगे। चदु-आयु-दो-अंगोवंग-छसंघडण दोविहायगदि-दोसराणं बंधगा अबंधगा केवडिखेत्ते? सव्वलोगे। एवं परघादुस्साणं। एवं काजोगि-कम्मइग०भवसिद्धिया-अणाहारगाणं। णवरि कम्मइगस्स यं हि केवलिभंगो तं हि लोगस्स असंखेज्जेसु वा भागेसु सव्वलोगे वा। एवं**

अपेक्षा सर्वलोक क्षेत्र कहा है।[1]

साता-असाताके बन्धक अबन्धक जीव कितने क्षेत्रमे रहते है? सर्व लोकमे रहते है। दोनो वेदनीयके बन्धक कितने क्षेत्रमे रहते है? सर्वलोकमे। अबन्धक कितने क्षेत्रमे रहते है? लोकके असख्यातवे भागमे रहते है।

**विशेष**—दोनोके अबन्धक अयोगी जिन है। उनकी अपेक्षा लोकका असंख्यातवाँ भाग कहा है।

इसी प्रकार शेष प्रकृतियोंका पृथक्-पृथक् रूपसे वेदनीयके समान भग जानना चाहिए। सामान्य रूपसे शेप प्रकृतियोका ध्रुव प्रकृतिवत् भग जानना चाहिए। विशेष, ३ आयु, वैक्रियिकषट्क, आहारकद्विक तथा तीर्थंकर प्रकृतिके बन्धक कितने क्षेत्रमे रहते हैं? लोकके असख्यातवे भागमे रहते हे। अबन्धक सर्वलोकमे रहते है।

४ आयु, २ अगापाग, ६ सहनन, २ विहायोगति और २ स्वरोंके बन्धक अबन्धक कितने क्षेत्रमे रहते है? सर्वलोकमे रहते है। इसी प्रकार परघात तथा उच्छ्वास प्रकृतिमे भी लगा लेना चाहिए।

इसी प्रकार काययोगी, कार्माण[2] काययोगी, भव्यसिद्धिको तथा अनाहारकोंमे जानना चाहिए। विशेष यह है कि कार्माण काययोगीमे जो केवलीका भग है, उसमे लोकका असख्यात बहुभाग अथवा सर्वलोकप्रमाण क्षेत्र जानना चाहिए।

**विशेषार्थ**—कार्माण काययोग चारों गतिसम्बन्धी विग्रहगतिमे, प्रतर-लोक-समुद्घात युक्त केवलीके होता है, "**कार्माणकाययोगः स्यात् स चतुर्गतिविग्रहकाले सयोगस्य प्रतरलोकपूरणकाले च भवति**" [ **गो० जी० टी० पृ० ११२५, गा० ६८४** ] प्रतर समुद्घातमे लोकका असख्यात बहुभाग, लोकपूरण समुद्घातमे नामानुसार लोकपूर्णता होनेसे सर्वलोक क्षेत्र कहा है।

---

१ पदरसमुग्घादे लोयस्स असखेज्जेसु भागेसु अवट्ठाण होदि। वादवलयेसु जीवपदेमाणामभावादो। लोगपूरणसमुग्घादे सव्वलोगे अवट्ठाण होदि।—खु० ३११। २ "कम्मइयकायजोगिसु सजोगिकेवली केवडिखेत्ते लोगस्स असखेज्जेसु भागेसु, सव्वलोगे वा।"— षट्ख० खे० सू० ४०, ४२। भवियाणुवादेण भवसिद्धिया अभवसिद्धिया सत्थाणेण उववादेण केवडिखेत्ते? सव्वलोगे। अणाहाराकेवडिखेत्ते? सव्वलोए॥ १०७, १०८, १२३, १२४।

ओरालियसरीर-ओरालियमिस्स-अचक्खुदंसण-आहारग त्ति। णवरि केवलिभंगो णत्थि।

१८७. आदेसेण णेरइएसु–सव्वे भंगा लोगस्स असंखेज्जदिभागे। एवं सव्वणेरइएसु, सव्वपंचिंदिय-तिरिक्ख-मणुस-अपज्जत्त-सव्वदेव-सव्वविगलिंदिय-तस-अपज्जत्त-बादर-पुढवि० आउ० तेउ० बादरवणप्फदि-पत्तेय० पज्जत्ता-पंचमण० पंचवचि० [ वेउव्विय ] वेउव्वियमिस्स० आहार० आहारमिस्स० इत्थि० पुरिस० विभंग० आभिणि० सुद० ओधि० मणपज्जव० सामाइय० छेदोव० परिहार० सुहुमसंप० संजदासंज० चक्खुदं० ओधिदंसण-तेउलेस्सा-पम्मलेस्सा-वेदगसम्मा० उवसमसम्मा० सासण० सम्मामिच्छाइट्ठि सण्णि त्ति। तिरिक्खेसु–धुविगाणं बंधगा केवडिखेत्ते ? सव्वलोगे। अबंधगा

इसी प्रकार औदारिक काययोगी, औदारिक मिश्र काययोगी, अचक्षुदर्शनी तथा आहारकमे जानना चाहिए। विशेष यह है कि इसमे केवलीका भग नही है।[1]

**विशेषार्थ**—औदारिककाययोगी स्वस्थान, वेदनासमुद्घात, कषाय तथा मारणान्तिक समुद्घातकी अपेक्षा सर्वलोकमे रहते है। विहारवत्स्वस्थानकी अपेक्षा तीन लोकोके असख्यातवे भागमे, तिर्यग्लोकके संख्यातवे भागमे और मनुष्यलोकसे असख्यातगुणे क्षेत्रमें रहते हैं। वैक्रियिक समुद्घात, तैजससमुद्घात और दण्डसमुद्घातको प्राप्त उक्त जीव चार लोकोके असख्यातवे भागमे और अढाई द्वीपसे असख्यात गुणे क्षेत्रमे रहते है। इतना विशेष है कि तैजस-समुद्घातको प्राप्त उक्त जीव मानुषक्षेत्रके संख्यातवे भागमे रहते है। यहाँ कपाटप्रतर तथा लोकपूरण और आहारक समुद्घात पद नही हैं। औदारिककाययोगीके उपपाद नही है।

१८७ आदेशसे – नारकियोमे सर्व भग लोकके असख्यातवे भाग प्रमाण है।[2] इसी प्रकार सर्व नारकी जीवोंमे जानना चाहिए। सर्व पचेन्द्रिय-तिर्यच-मनुष्यके अपर्याप्तक, सपूर्ण देव, सर्व विकलेन्द्रिय, त्रस, इनके अपर्याप्त, बादर-पृथ्वी-जल-अग्नि, बादर वनस्पति प्रत्येक, इनके पर्याप्तक, ५ मनयोगी, ५ वचनयोगी, [वैक्रियिक] वैक्रियिकमिश्र, आहारक, आहारकमिश्र योगी, स्त्री-पुरुषवेद, विभंगज्ञान सुमति, सुश्रुत, अवधि-मन पर्ययज्ञान, सामायिक, छेदोपस्थापना, परिहारविशुद्धि, सूक्ष्मसाम्पराय, सयतासयत, चक्षुदर्शन, अवधिदर्शन, तेज-पद्मलेश्या, वेदक-सम्यक्त्वी, उपशमसम्यक्त्वी, सासादन सम्यक्त्वी, मिश्रसम्यक्त्वी तथा सज्ञीपर्यन्त इसी प्रकार है। अर्थात् यहाँ क्षेत्र लोकका असख्यातवाँ भाग है।[3]

१ कायजोगी–ओरालियमिस्सकायजोगी सत्थाणेण समुग्घादेण केवडिखेत्ते ? सव्वलोए। ओरालियकायजोगी सत्थाणेण समुग्घादेण केवडिखेत्ते ? सव्वलोए। उववाद णत्थि। अचक्खुदसणी असजदभगो। असजदा णवुसयभगो। णवुसयवेदा सत्थाणेण समुग्घादेण उववादेण केवडिखेत्ते ? सव्वलोए। आहाराणुवादेण आहारा सत्थाणेण समुग्घादेण उववादेण केवडिखेत्ते सव्वलोगे॥ —खुद्दाबंध खेत्ताणुगम। २ "आदेसेण गदियाणुवादेण णिरयगदीए णेरइएसु मिच्छाइट्ठिप्पहुडि जाव असजदसम्माइट्ठित्ति केवडिखेत्ते ? लोगस्स असखेज्जदिभागे। एव सत्तसु पुढवीसु णेरइया।" –ध० टी० खे० सू० ५, ६,। ३ पचिदियतिरिक्ख-पचिदियतिरिक्ख-पज्जत्ता-पचिदियतिरिक्ख-जोणिणी पचिदियतिरिक्ख-अपज्जत्ता सत्थाणेण समुग्घादेण उववादेण केवडिखेत्ते ? (६) लोगस्स असखेज्जदिभागे (७)। मणुसगदीए मणुसा मणुसपज्जत्ता मणुसिणी सत्थाणेण उववादेण केवडिखेत्ते ? लोगस्स असखेज्जदिभागे। समुग्घादेण केवडिखेत्ते ? लोगस्स असखेज्जदिभागे। असखेज्जेसु वा भाएसु सव्वलोगे वा। मणुस-अपज्जत्ता सत्थाणेण समुग्घादेण उववादेण केवडिखेत्ते ? लोगस्स

णत्थि। सादासादबंधगा अबंधगा केवडिखेत्ते ? सव्वलोगे। दोण्णं वेदणीयाणं

**विशेषार्थ**—धवलाटीकामे लिखा है **"णेरइया सव्वपदेहि चदुण्ण लोगाणमसंखेज्जदि-भागे होंति माणुसलोगादो असखेज्जगुणे"** [खु० बं० पृ० ३०१] नारकी जीव सवपदोसे ऊर्ध्व-लोक, मध्यलोक, अधोलोक, सामान्यलोक रूप चार लोकोंके असख्यातवे भागमे तथा मनुष्य-लोकसे असख्यातगुणे क्षेत्रमे रहते है। इनमे वेदना, कषाय, वैक्रियिक तथा मारणान्तिक समुद्घात होते है। तैजस, आहारक तथा केवलसमुद्घात नही होते, क्योकि उनका असयमियोंमे असद्भाव है।

तिर्यंचामे[1]—ध्रुव प्रकृतियोके बन्धक कितने क्षेत्रमे रहते है ? सर्वलोकमे। अबन्धक नही है। साता और असाताके बन्धक अबन्धक कितने क्षेत्रमे रहते है ? सर्वलोकमे।

असखेज्जदिभागे। (८-१४)। देवगदीए देवा सत्थाणेण समुग्घादेण उववादेण केवडिखेत्ते ? लोगस्स असखेज्जदिभागे। ( १५,१६ ) बेइदिय-तेइदिय-चउरिदिय तस्सेव पज्जत्ता-अपज्जत्त सत्थाणेण समुग्घादेण उववादेण केवडिखेत्ते ? लोगस्स असखेज्जदिभागे (२४,२५)। तसकाइय-तसकाइयपज्जत्त-अपज्जत्ता पचिदिय पज्जत्त-अपज्जत्ताण भगो (५१)। पचिदिय-पचिदियपज्जत्ता सत्थाणेण केवडिखेत्ते ? लोगस्स असखेज्जदिभागे। समुग्घादेण केवडिखेत्ते ? लोगस्स असखेज्जदिभागे, असखेज्जेसु वा भागेसु, सव्वलोगे वा। पचिदिय-अपज्जत्ता सत्थाणेण, समुग्घादेण, उववादेण केवडिखेत्ते ? लोगस्स असखेज्जदिभागे ( २६-३१ )। बादरपुढविकाइय-बादरआउकाइय-बादरतेउकाइय-बादरवणप्फदिकाइय-पत्तेयसरीरा, तस्सेव अपज्जत्ता सत्थाणेण केवडिखेत्ते ? लोगस्स असखेज्जदिभागे। समुग्घादेण उववादेण केवडिखेत्ते ? सव्वलोगे ( ३४-३७ )। जोगाणुवादेण पचमणजोगि पचवचिजोगी सत्थाणेण समुग्घादेण केवडिखेत्ते ? लोगस्स असखेज्जदिभागे ( ५२,५३ ) उववाद णत्थि, मणजोग-वचिजोगाण विवक्खादो — खु० ब० ध० टी० पृ० ३४१। वेउव्विमिस्सकायजोगी सत्थाणेण केवडिखेत्ते ? लोगस्स असखेज्जदिभागे। समुग्घात-उववादा णत्थि ( ६२, ६३, ६४ )। आहारकायजोगी वेउव्वियकायजोगिभगो। वेउव्वियकायजोगीसत्थाणेण केवडिखेत्त ? लोगस्स असखेज्जदिभागे। उववादो णत्थि ( ६५, ५९—६१ ) आहारमिस्सकायजोगी वेउव्वियमिस्सभगो ( ६६ )। वेदाणुवादेण इत्थिवेदा पुरिसवेदा सत्थाणेण समुग्घादेण उववादेण केवडिखेत्ते ? लोगस्स असखेज्जदिभागे ( ७०,७१ ) विभगणाणि-मणपज्जवणाणी सत्थाणेण समुग्घादेण केवडिखेत्ते ? लोगस्स असखेज्जदिभागे। उपवाद णत्थि ( ८२,८३ ) एदेसि दोण्ह णाणाणमपज्जत्तकाले सभवाभावादो। आभिणिबोहियसुद-ओधिणाणी सत्थाणेण समुग्घादेण उववादेण केवडिखेत्तो ? लोगस्स असखेज्जदिभागे। ( ८४, ८५ ) सामाइयच्छेदोवट्ठावण-सुद्धिसजदा परिहार-सुद्धिसजदा सुहुमसापराइय सुद्धिसजदा सजदासजदा मणपज्जवणाणिभगो ( ९२ )। दसणाणुवादेण चक्खु-दसणी सत्थाणेण समुग्घादेण केवडिखेत्ते ? लोगस्स असखेज्जदिभागे। ( ९४,९५ ) उववाद सिया अत्थि, सिया णत्थि। लद्धि पडुच्च अत्थि, णिव्वत्तिपडुच्च णत्थि। जदि लद्धि पडुच्च णत्थि केवडिखेत्ते ? लोगस्स असखेज्जदिभागे। ( ९६,९७ )। ओधिदसणी ओधिणाणिभगो ॥९९॥ तेउ-पम्मलेस्सिया सत्थाणेण समुग्घादेण उववादेण केवडिखेत्ते ? लोगस्स असखेज्जदिभागे ( १०२, १०३ )। वेदगसम्माइट्ठि उवसमसम्माइट्ठि-सासण-सम्माइट्ठी सत्थाणेण समुग्घाणेण उववादेण केवडिखेत्ते ? लोगस्स असखेज्जदिभागे। सम्मामिच्छाइट्ठी सत्थाणेण केवडिखेत्तो ? लोगस्स असखेज्जदिभागे ( ११२-११५ ) सण्णियाणुवादेण सण्णी सत्थाणेण समुग्घादेण उववादेण केवडिखेत्ते ? लोगस्स, असखेज्जदिभागे। ( ११७, ११८ ) — खुद्दाबन्धसूत्राणि।

१ तिरिक्खगदीए तिरिक्खा सत्थाणेण समुग्घादेण उववादेण केवडिखेत्ते ? सव्वलोए।

**बंधगा सव्वलोगे। अबंधगा णत्थि। एवं सव्वाणं पगदीणं। णवरि तिण्णि आयु वेउव्वियछक्कस्स बधगा केवडिखेत्ते? लोगस्स असंखेज्जदिभागे। अबंधगा सव्वलोगे। चदुआयु० दोअंगो० छसंघ० परघादुस्सा० आदाउज्जो० दोविहा० दोसराणं बंधगा अबंधगा केवडिखेत्ते? सव्वलोगे। थीणगिद्धितिय मिच्छत्तं अट्ठकसा० ओरालि० बंधगा केवडिखेत्ते? सव्वलोगे। अबंधगा लोगस्स असंखेज्जदिभागे। एवं मदि० सुद० असंज० तिण्णिलेस्सा-अब्भवसिद्धि० मिच्छादि० असण्णि त्ति।**

**१८८ मणुस०३–पंचणा० णवदंस० मिच्छ० सोलसक० भयदु० तेजाक०**

---

दोनो वेदनीयोके बन्धक सर्वलोकमे रहते है। अबन्धक नही है। इसी प्रकार सर्व प्रकृतियोमे जानना चाहिए। विशेष यह है कि ३ आयु, वैक्रियिकषट्कके बन्धक कितने क्षेत्रमे रहते है? लोकके असख्यातवे भागमे रहते है। अबन्धक सर्वलोकमे रहते है। ४ आयु, २ अगोपाग, ६ सहनन, परघात, उच्छ्वास, आतप, उद्योत, २ विहायोगति, २ स्वरके बन्धक अबन्धक कितने क्षेत्रमे रहते है? सर्वलोकमे। स्त्यानगृद्धि ३, मिथ्यात्व, ८ कषाय तथा औदारिक शरीरके बन्धक कितने क्षेत्रमे रहते है? सर्वलोकमे रहते है। अबन्धक लोकके असख्यातवे भागमे रहते है।

**विशेष**—इनके अबन्धक देशसयमी होगे उनका क्षेत्र यहाँ कहा है।[1]

**विशेषार्थ**—तिर्यंचोमे स्वस्थान स्वस्थान, विहारवत् स्वस्थान, वेदना-कषाय-वैक्रियिक-मारणान्तिक समुद्घात और उपपाद ये पद होते है, शेष नही होते है। तिर्यंचोका क्षेत्र सर्वलोक कहा है, इसपर धवलाटीकाकार कहते है, सर्वलोकमे तिर्यंच रहते है, क्योकि वे अनन्त है। अनन्त होनेसे वे लोकमे नही सभाले, ऐसी आशका नही करनी चाहिए, क्योकि लोकाकाशमे अनन्त अवगाहन शक्ति सभव है। विहारवत्स्वस्थान क्षेत्र तीन लोकोके असख्यातवे भाग, तिर्यग्लोकके सख्यातवे भाग और अढाई द्वीपसे असख्यातगुणा है, क्योकि त्रस पर्याप्त तिर्यंचोका लोकके सख्यातवे भागमे विहार पाया जाता है।

वैक्रियिक समुद्घातका क्षेत्र चार लोकोके असख्यातवे भाग और मनुष्यक्षेत्रसे असख्यातगुणा है, क्योकि तिर्यंचोमे विक्रिया करनेवाली राशि पल्योपमके असंख्यातवे भाग मात्र घनागुलोसे गुणित जगश्रेणी प्रमाण है, 'गुरूवदेसादो' क्योकि ऐसा गुरुका उपदेश है। ( खु० ध० पृ० ३०५ )

मत्यज्ञान, श्रुताज्ञान, असयम, कृष्णादि तीन लेश्या, अभव्यसिद्धिक, मिथ्यादृष्टि तथा असज्ञी पर्यन्त इसी प्रकार जानना चाहिए।[2]

१८८ मनुष्यत्रिक ( मनुष्यसामान्य, मनुष्यपर्याप्त, मनुष्यनियों ) मे – ५ ज्ञानावरण,

---

१ षट्ख० खे० सू० ८। २ णाणाणुवादेण मदिअण्णाणी सुदअण्णाणी णवुसयवेदभगो ( सूत्र ८० ) णवुमयवेदा सत्थाणेण समुग्घादेण उववादेण केवडिखेत्ते? सव्वलोए ( ७१, ७२ )। असजदा णवुसयभगो (९३)। लेस्साणुवादेण किण्हलेस्सिया णीललेस्सिया काउलेस्सिया असजदभगो ( १०१ )। भवियाणुवादेण भवसिद्धिया–अभवसिद्धिया सत्थाणेण समुग्घादेण उववादेण केवडिखेत्ते? सव्वलोगे ( १०६, १०७ )। मिच्छाइट्ठी असजदभगो (११६)। असण्णी सत्थाणेण समुग्घादेण उववादेण केवडिखेत्ते? सव्वलोगे। —सू० ११६, १२० खु० ब०।

**आहारदुग० वण्ण०४ अगु०४ आदाउज्जो० णिमिणतित्थयर-पंचंतराइगाणं बंधगा केवडिखेत्ते ? लोगस्स असंखेज्जदिभागे। अबंधगा केवलिभंगो कादव्वो। सादबंधगा केवलिभंगो। अबंधगा लोगस्स असंखेज्जदिभागे। असादबंधगा लोगस्स असंखेज्जदि-भागे। अबंधगा केवलिभंगो। दोण्णं पगदीणं बंधगा केवलिभंगो। अबंधगा लोगस्स असंखेज्जदिभागो (गे)। इत्थि० पुरिस० णवुंसग-बंधगा लोगस्स असंखेज्जदिभागे। अबंधगा केवलिभंगो। एवं सव्वपगदीणं वेदभंगो कादव्वो। एवं पंचिंदिय-तस० तेसि**

९ दर्शनावरण, मिथ्यात्व, १६ कषाय, भयद्विक, तैजस, कार्माण, आहारकद्विक, वर्ण ४, अगुरु-लघु ४, आतप, उद्योत, निर्माण, तीर्थंकर तथा पाँच अन्तरायोके बन्धक कितने क्षेत्रमे रहते है ? लोकके असख्यातवे भागमे रहते है। अबन्धकोंमे केवलीके समान भग जानना चाहिए अर्थात् लोकका असख्यातवाँ भाग, असख्यात बहुभाग अथवा सर्वलोक है।

**विशेष**—केवलीभगमे लोकका असख्यातवाँ भाग क्षेत्र दड तथा कपाटसमुद्धातकी अपेक्षा है। असख्यात बहुभाग क्षेत्र प्रतरसमुद्धातकी तथा सर्वलोक लोकपूरणसमुद्धातकी अपेक्षा है।

साता वेदनीयके बन्धकोमे केवलीके समान भग है। अबन्धकलोकके असख्यातवे भागमे रहते है।

असाताके बन्धक लोकके असख्यातवे भागमे रहते है। अबन्धकोमे केवलीके समान भग है। दोनो प्रकृतियोके बन्धकोमे केवलीके समान भग है। अबन्धकोमे लोकका असख्या-तवाँ भाग भग है। स्त्री, पुरुष, नपुंसक वेदके बधक लोकके असख्यातवे भागमे पाये जाते है। अबधकोमे केवलीके समान भग जानना चाहिए। इस प्रकार सर्व प्रकृतियोमे वेदके समान भग है।

**विशेषार्थ**—वेदना, कषाय, वैक्रियिक, तैजस, और आहारक समुद्धातको प्राप्त मनुष्य, मनुष्य पर्याप्त तथा मनुष्यनी चार लोकोके असख्यातवे भागमे रहते है। इतना विशेष है कि मनुष्यनियोंमे तैजस तथा आहारक समुद्धात नहीं होते। मारणान्तिक समुद्धातको प्राप्त उक्त तीन प्रकारके मनुष्य तीन लोकाके असख्यातवे भागमे तथा मनुष्यलोक और तिर्यग्लोकके असख्यातगुणे क्षेत्रमे रहते है क्योंकि यहाँ मनुष्य-अपर्याप्तकोंका क्षेत्र प्रधान है। इतना विशेष है कि मनुष्य-पर्याप्त और मनुष्यनियोंका मारणातिक क्षेत्र चार लोकोंके असख्यातवे भाग तथा मानुष क्षेत्रसे असख्यातगुणा है। इसी प्रकार दण्ड और कपाट क्षेत्रोंका भी प्रमाण कहना चाहिए। इतना विशेष है कि कपाट क्षेत्र तिर्यग्लोकके सख्यातवे भाग प्रमाण है। प्रतरसमु-द्धातकी अपेक्षा लोकके असख्यात बहुभागोमे अवस्थान होता है, क्योंकि "**वादवलएसु जीव-पदेसाणमभावादो**" वातवलयोमे जीवप्रदेशोंका अभाव रहता है। लोकपूरण समुद्धातकी अपेक्षा सर्वलोकमे अवस्थान होता है क्योंकि इस अवस्थामे जीवप्रदेशोसे रहित लोकाकाशके प्रदेशोंका अभाव है (जीवपदेस विरहिद-लोगागास-पदेसा भावादो)। (खुद्दाबध टीका पृ० ३१०)।

---

१ मणुसगदीए मणुसा मणुसपज्जत्ता मणुसिणी सत्थाणेण उववादेण केवडिखेत्ते ? लोगस्स असखेज्जदि-भागे। समुग्घादेण केवडिखेत्ते ? लोगस्स असखेज्जदिभागे। असखेज्जेसु वा भाएसु सव्वलोगे वा —सू० ८-१२ खु० बं०। २. ध० टी० क्षे० पृ० ४८।

चेव पज्जत्ता। एवं चेव अवगदवेद-अकसाइ० केवलणा० संजदा-यथाक्खाद० केवल-दंसण० सुक्कलेस्सा-सम्मादिट्ठि-खइगसम्माइट्ठि त्ति।

१८६. एइंदिय-सव्वसुहुम० पुढवि० आउ० तेउ० वाउ० वणप्फदिणिगोद-तेसिं च सव्वसुहुम० मणुसा० बंधगा केवडिखेत्ते? लोगस्स असंखेज्जदिभागे। अबंधगा केवडिखेत्ते? सव्वलोगे। सेसाणं सव्वे भंगा सव्वलोगे। बादर-एइंदिय-पज्जत्ता-अपज्जत्ता-पंचणा० णवदंस० मिच्छ० सोलसक० भयदु० तिण्णिसरीर-वण्ण०४ अगु० उप० णिमि० पंचंत० बंधगा सव्वलोगे। अबंधा (धगा) णत्थि। सादासाद-बंधगा अबधगा केव० खेत्ते? सव्वलोगे। दोण्णं पगदीणं बंधगा सव्वलोगे। अबंधगा णत्थि।

---

पचेन्द्रिय त्रस तथा उन दोनोके पर्याप्तकोमे इसी प्रकार जानना चाहिए। अपगतवेद, अकषाय, केवलज्ञान, सयम, यथाख्यात, केवलदर्शन, शुक्ललेश्या, सम्यक्त्दृष्टि, क्षायिक-सम्यग्दृष्टि पर्यंत इसी प्रकार जानना चाहिए[1]।

१८६ एकेन्द्रिय, सर्वसूक्ष्म, पृथ्वी, जल, तेज[2], वायु (?) वनस्पति-निगोद तथा उनके सर्वसूक्ष्म जीवोमे मनुष्यायुके बधक कितने क्षेत्रमे रहते है? लोकके असख्यातवे भागमे रहते है। अबधक कितने क्षेत्रमे रहते है? सर्वलोकमे रहते है[3]। शेष प्रकृतियोके सपूर्ण भगोमे सर्वलोक प्रमाण क्षेत्र जानना चाहिए। बादर-एकेन्द्रिय-पर्याप्तक तथा बादर-एकेन्द्रिय अपर्याप्त-कोमे—५ ज्ञानावरण, ६ दर्शनावरण, [4]मिथ्यात्व, १६ कषाय, भय, जुगुप्सा, ३ शरीर, वर्ण ४, अगुरुलघु, उपघात, निर्माण तथा ५ अन्तरायोके बधकोका सर्वलोक क्षेत्र है। अबधक नही है। साता-असाताके बधक-अबधक कितने क्षेत्रमे पाये जाते है? सर्वलोकमे। दोनोके बधक सर्व-

---

१ पचिदिय पचिदियपज्जत्ता सत्थाणेण केवडिखेत्ते? लोगस्स असखेज्जदिभागे। समुग्घादेण केवडि-खेत्ते? लोगस्स असखेज्जदिभागे, असखेज्जेसु वा भागेसु सव्वलोगे वा (सू० २६–२९) तसकाइय-तसकाइय-पज्जत्त-अपज्जत्ता पचिदिय पज्जत्त-अपज्जत्ताण भगो (सू० ५१)। अवगदवेदा सत्थाणेण केवडिखेत्ते? लोगस्स असखेज्जदिभागे। समुग्घादेण केवडिखेत्ते? लोगस्स असखेज्जदिभागे, असखेज्जेसु वा भागेसु, सव्वलोगे वा। उववाद णत्थि (सू० ७३–७७)। अकसाई अवगदवेदभगो (७९)। केवलणाणी सत्थाणेण केवडिखेत्ते? लोगस्स असखेज्जदिभागे। समुग्घादेण केवडिखेत्ते? लोगस्स असखेज्जदिभागे असखेज्जेसु वा भागेसु सव्वलोगे वा। उव-वाद णत्थि (सू० ८६–९०)। सजमाणुवादेण सजदा जहाक्खादविहार सुद्धिसजदा अकसाईभगो। (९१) केवलदसणी केवलणाणिभगो। (सू० १००)। सुक्कलेस्सिणा सत्थाणेण उववादेण केवडिखेत्ते? लोगस्स अस-खेज्जदिभागे समुग्घादेण लोगस्स असखेज्जदिभागे असखेज्जेसु वा भागेसु सव्वलोगे वा। (सू० १०४–१०६) सम्मत्ताणुवादेण सम्मादिट्ठी खइयसम्मादिट्ठी सत्थाणेण उववादेण केवडिखेत्ते? लोगस्स असखेज्जदिभागे। समु-ग्घादेण लोगस्स असखेज्जदिभागे असखेज्जेसु वा भागेसु, सव्वलोगे वा (सू० १०९–१११)। २ "तेजकाय वायुकायमे मनुष्यायुका बध नही होता।"—गो० क० गा० ११४। ३ इदियाणुवादेण एइदिया सुहुमेइदिया पज्जत्ता अपज्जत्ता सत्थाणेण समुग्घादेण उववादेण केवडिखेत्ते? सव्वलोगे। —खु० बं० सू० १८, १६। ४ बादरेइदिया पज्जत्ता अपज्जत्ता सत्थाणेण केवडिखेत्ते? लोगस्स सखेज्जदिभागे समुग्घादेण उववादेण केवडिखेत्ते? सव्वलोए। —सू० २२, २३।

इत्थि-पुरिस० बंधगा केवडिखेत्ते ? लोगस्स संखेज्जदिभागे। अबंधगा सव्वलोगे। णवुंस० बंधगा केवडिखेत्ते ? सव्वलोगे। अबंधगा लोगस्स संखेज्जदिभागे। तिण्णि-वेदाणं बंधगा सव्वलोगे। अबंधगा णत्थि। एवं इत्थिभंगो चदुजादि-पंचसंठा० ओरालि० अंगो० छसंघ० आदाउज्जो० दोविहा० तस-बादर-दोसर-सुभग-आदेज्ज-जसगित्ति। णवुंसगभंगो एइंदि० हुंडसंठा० थावर-दूभग-अणादेज्ज-अजसगित्ति। हस्सादि४ बंधगा अबंधगा सव्वलोगे। हस्सादिदोयुगलं बंधगा सव्वलोगे, अबंधगा णत्थि। एवं परघा-दुस्सास-पज्जत्ता-अपज्जत्त-पत्तेय-साधारण-थिराथिरसुभासुभा त्ति। तिरिक्खायु-बंधगा केवडिखेत्ते ? लोगस्स संखेज्जदिभागे। अबंधगा सव्वलोगे। मणुसायु-बंधगा केवडि-खेत्ते ? लोगस्स असंखेज्जदिभागे। अबंधगा सव्वलोगे। दोआयु तिरिक्खायु-भंगो। तिरिक्खगदितियं बंधगा सव्वलोगे। अबंधगा लोगस्स असंखेज्जदिभागे। मणुसगदितियं मणुसायुभंगो। दोगदि-दोआणु-पुव्वि-दोगोदं बंधगा के० खेत्ते ? सव्वलोगे। अबंधगा णत्थि। सुहुमबंधगा सव्वलोगे। अबंधगा लोगस्स असंखेज्जदिभागे। एवं पत्तेगेण साधारणेण वि वेदणीयभंगो। एवं बादरवाउ० बादरवाउ० अपज्जत्ताणं। एवं चेव बादर-

---

लोकमे पाये जाते है। अबधक नही है। स्त्रीवेद, पुरुषवेदके बधक कितने क्षेत्रमे है। लोकके सख्यातवे भागमे। अबधक सर्वलोकमे है। नपुसकवेदके बधक कितने क्षेत्रमे है ? सर्वलोकमे। अबधक लोकके सख्यातवे भागमे पाये जाते है। तीनो वेदोके बधक सर्वलोकमे पाये जाते है। अबंधक नही है। ४ जाति, ५ संस्थान, औदारिक अगोपाग, ६ सहनन, आतप, उद्योत, दो विहायोगति, त्रस, बादर, दो स्वर, सुभग, आदेय, यश कीर्ति पर्यन्त स्त्रीवेदके समान भग जानना चाहिए। एकेन्द्रिय जाति, हुडक सस्थान, स्थावर, दुर्भग, अनादेय, अयशःकीर्तिमे नपुसकवेदका भग जानना चाहिए। हास्यादि चारके बधक-अबधक सर्वलोकमे पाये जाते है। हास्यादि दो युगलोके बधक सर्वलोकमे पाये जाते है। अबधक नहीं है। इस प्रकार परघात, उच्छ्वास, पर्याप्तक, अपर्याप्तक, प्रत्येक, साधारण, स्थिर, अस्थिर, शुभ, अशुभ पर्यन्त जानना चाहिए। तिर्यंच आयुके बधक कितने क्षेत्रमे रहते है ? लोकके सख्यातवे भागमे। अबंधक सर्वलोकमे पाये जाते है। मनुष्य आयुके बंधक कितने क्षेत्रमे पाये जाते है ? लोकके अस-ख्यातवे भागमे। अबधक सर्वलोकमे पाये जाते है। दो आयुमे तिर्यंच आयुका भग जानना चाहिए। तिर्यंचगतित्रिकके बधक सर्वलोकमे और अबधक लोकके असंख्यातवे भागमे पाये जाते है। मनुष्यगतित्रिकमे मनुष्य आयुके समान भग जानना चाहिए। २ गति, २ आनुपूर्वी, २ गोत्रके बधक कितने क्षेत्रमे है ? सर्वलोकमे है। अबधक नहीं है। सूक्ष्मके बधक सर्वलोकमे और अबधक लोकके असख्यातवे भागमे पाये जाते है। इस प्रकार प्रत्येक और साधारणसे वेदनीयके समान भग जानना चाहिए।

**विशेषार्थ**—बादर एकेन्द्रिय पर्याप्तक अपर्याप्तक जीवोंका क्षेत्र लोकका संख्यात भाग कहा है उसका स्पष्टीकरण धवला टीकामे इस प्रकार किया गया है :

मन्दर पर्वतके मूल भागसे ऊपर शतार-सहस्रार कल्प पर्यन्त पॉच राजु ऊँची सम चतुष्कोण लोकवाली वायुसे परिपूर्ण है। उसमें उनचास प्रतर राजुओका यदि एक जगप्रतर प्राप्त होता है, तो पॉच प्रतर राजुओंका कितना जगत् प्रतर प्राप्त होगा, इस प्रकार फलराशिसे

पुढवि० आउ० तेउ० बादरवणप्फदि पत्तेयाणं तेसिं चेव अपज्जत्ता, बादरवणप्फदिणिगोद-पज्जत्ता-अपज्जत्ता। णवरि यं हि लोगस्स संखेज्जदिभागो तं हि लोगस्स असंखेज्जदिभागो कादव्वो। बादरवाउकाइय-पज्जत्ते सव्वे भगा लोगस्स संखेज्जदिभागे।

एवं खेत्तं समत्तं।

गुजित इच्छाराशिको प्रमाणराशिसे अपवर्तित करनेपर दो बटे पॉच भाग कम उनहत्तर रूपोंसे धनलोकके भाजित करनेपर लब्ध एक भाग प्रमाण प्राप्त होता है। पुनः उसमे सख्यात योजन बाहल्य रूप जग प्रतर प्रमाण लोक पर्यन्त स्थित वात क्षेत्रको, सख्यात योजन बाहल्यरूप जग-प्रतर प्रमाण ऐसे बादर जीवोके आधारभूत आठ-पृथिवी क्षेत्रको और आठ पृथिवियोंके नीचे स्थिति संख्यात योजन बाहल्य रूप जग प्रतर प्रमाण वातक्षेत्रको लाकर मिला देनेपर लोकके सख्यातवे भाग मात्र अनन्तानन्त बादर एकेन्द्रिय-पर्याप्त व बादर एकेन्द्रिय-अपर्याप्त जीवोसे परिपूर्ण क्षेत्र होता है। इस कारण ये तीनो ही बादर एकेन्द्रिय स्वस्थानसे तीन लोकोंके सख्यात भागमे एव मनुष्यलोक व तिर्यग्लोकसे असख्यात गुणे क्षेत्रमे रहते है, ऐसा कहा है। —खु० ब० पृ० ३२२, ३२३।

[1]बादर वायुकायिक (पर्याप्तकों) और बादर वायुकायिक अपर्याप्तकोंमे इसी प्रकार जानना चाहिए। [2]बादर पृथ्वीकायिक, बादर अप्कायिक, बादर तेजकायिक, बादर वनस्पतिकायिक, प्रत्येक तथा इनके अपर्याप्तकोंमे एव [3]बादर वनस्पतिकायिक निगोदके पर्याप्त अपर्याप्त भेदोंमे इसी प्रकार जानना जाहिए। इतना विशेष है कि जहॉ लोकका सख्यातवॉ भाग कहा है, वहॉ लोकका असख्यातवॉ भाग करना चाहिये। [4]बादर वायुकायिक पर्याप्तकोमे सम्पूर्ण भग लोकसे संख्यातवे भाग जानना चाहिए।

इस प्रकार क्षेत्र प्ररूपणा समाप्त हुई।

१ बादरपुढविकाइय बादरआउकाइय-बादरतेउकाइय-बादरवणप्फदिकाइय पत्तेयसरीरा तस्सेव अपज्जत्ता सत्थाणेण केवडिखेत्ते ? लोगस्स असखेज्जदिभागे। समुग्घादेण उववादेण केवडिखेत्ते ? सव्वलोगे। २ बादरपुढविकाइया बादरआउकाइया बादरतेउकाइया बादरवणप्फदिकाइय-पत्तेयसरीरपज्जत्ता सत्थाणेण समुग्घादेण उववादेण केवडिखेत्ते ? लोगस्स असखेज्जदिभागे। बादरवाउकाइया तस्सेव अपज्जत्ता सत्थाणेण केवडिखेत्ते ? लोगस्स असखेज्जदिभागे। समुग्घादेण उववादेण केवडिखेत्ते ? ३ वणप्फदिकाइय-णिगोदजीवा सुहुमवणप्फदिकाइय-सुहुमणिगोदजीवा तस्सेव पज्जत्त-अपज्जत्ता सत्थाणेण समुग्घादेण उववादेण केवडिखेत्ते ? सव्वलोए। बादर-वणप्फदिकाइया बादर-णिगोदजीवा तस्सेव पज्जत्ता अपज्जत्ता सत्थाणेण केवडिखेत्ते ? लोगस्स असखेज्जदिभागे। समुग्घादेण उववादेण केवडिखेत्ते ? सव्वलोए।—३४-४६ सूत्र खु० ब०।
४ बादरवाउपज्जत्ता सत्थाणेण समुग्घादेण उववादेण केवडिखेत्ते ? लोगस्स सखेज्जदिभागे।

## [ फोसणाणुगमपरूवणा ]

**१६०. फोसणाणुगमेण दुविहो णिद्देसो ओघेण आदेसेण य। तत्थ ओघेण–**

## [ स्पर्शनानुगम ]

१६० ओघ तथा आदेशसे स्पर्शानुगमका दो प्रकार निर्देश करते है।

**विशेषार्थ**—स्पर्शनके छह भेद कहे है। **णामफोसणं, ठवणफोसण, दव्वफोसणं, खेत्तफोसणं, कालफोसण, भावफोसणं चेदि छव्विहं फोसणं**'– नाम स्पर्शन, स्थापना स्पर्शन, क्षेत्र स्पर्शन, काल स्पर्शन, भाव स्पर्शन ये स्पर्शनके छह प्रकार है। इन छह स्पर्शनोंमें-से यहाँ किस स्पर्शनसे प्रयोजन है ?

**समाधान**—"**एदेसु फोसणेसु जीवखेत्तफोसणं पयदं**"—इन स्पर्शनोंमे से यहाँ जीव द्रव्य सम्बन्धी क्षेत्र स्पर्शन प्रकृत है। शेष द्रव्योंका आकाशके साथ जो सयोग है वह क्षेत्र स्पर्शन है।

**शंका**—अमूर्त आकाशके साथ शेष अमूर्त और मूर्त द्रव्योंका स्पर्श कैसे संभव है ?

**समाधान**—वह कोई दोष नहीं है, क्योंकि अवगाह्य-अवगाहक भावको ही उपचारसे स्पर्श संज्ञा प्राप्त है। अथवा सत्त्व, प्रमेयत्व आदिके द्वारा मूर्त द्रव्यके साथ अमूर्त द्रव्योंकी परस्पर समानता होनेसे भी स्पर्शका व्यवहार बन जाता है। ( जी० फो० टी० )

पूज्यपाद स्वामीने स्पर्शनको त्रिकाल गोचर कहा है किन्तु धवला टीकाकारने लिखा है 'जो भूतकालमे स्पर्श किया गया और वर्तमानमे स्पर्श किया जा रहा है, वह स्पर्शन कहलाता है। ( अस्पर्शि, स्पृश्यत इति स्पर्शनम् )

सब द्रव्योको निवासभूमि प्रदान करनेकी क्षमता आकाश द्रव्यमे है। यद्यपि एवंभूतनयकी अपेक्षा सर्व द्रव्य स्वप्रतिष्ठ है, किन्तु धर्मादिका अधिकरण आकाश है यह कथन व्यवहार नयसे किया गया है। जैसे कहा जाता है "**क्व भवानास्ते** ?" आप कहाँ रहते है ? '**आत्मनि**' – मै अपनी आत्मामे रहता हूँ, क्योंकि एक वस्तुकी अन्य वस्तुमे वृत्ति नहीं पायी जाती है। यदि एक वस्तुकी अन्य पदार्थमें वृत्ति हो, तो आकाशमे ज्ञानादिक तथा रूपादिककी वृत्ति हो जाये ( स० सि० ५८ )[1]

जो व्यक्ति एकान्त नयका पक्ष पकड़ता है, वह तत्त्वको नहीं समझ पाता है। पूज्यपाद स्वामी इन सप्त नयोंपर विवेचन करते हुए कहते हैं "**एते गुणप्रधानतया परस्परतन्त्राः सम्यग्दर्शनहेतवः स्वतन्त्राश्चासमर्थाः**" ( स० सि० पृ० ५९ ) ये नय मुख्य तथा गौणरूपता धारण करते हुए सम्यग्दर्शनके हेतु हैं। स्वतन्त्रता धारण करनेपर ये असमर्थ हो जाते हैं। इसीसे सर्व द्रव्योंको अवकाश देनेवाले आकाश द्रव्यके विषयमे कुन्दकुन्द स्वामी कहते हैं :

१ धर्मादीना पुनरधिकरणमाकाशमित्युच्यते व्यवहारनयवशात्। एवभूतनयापेक्षया तु सर्वाणि द्रव्याणि स्वप्रतिष्ठान्येव तथा चोक्त क्व भवानास्ते ? आत्मनीति धर्मादीनि लोकाकाशान्न बहि सन्तीत्येतावदत्राधाराधेयकल्पना साध्य फलम्। –स० सि० पृ० १२९, अध्याय ५, सूत्र १२। यथा क्व भवानास्ते ? आत्मनीति कुतः ? वस्त्वन्तरे वृत्त्यभावात्। यद्यन्यस्यान्यत्र वृत्ति स्यात्, ज्ञानादीना रूपादीना चाकाशे वृत्ति स्यात्–(पृ० ५८ स० सि० अ० १, सू० ३३ )।

**पंचणा० छदंसणा० अट्ठक० भयदु० तेजाक० वण्ण०४ अगु० उप० णिमि० पंचंतराइ-गाणं बंधगेहि केवडियं खेत्तं फोसिदं ? सव्वलोगो। अबंधगा लोगस्स असंखेज्जदि-भागो, असंखेज्जा वा भागा वा, सव्वलोगो वा। सादबंधगा अबंधगा केवडि[यं]खेत्तं फोसिदं ? सव्वलोगो। असादबंधगा अबंधगा केवडि खेत्तं फोसिदं ? सव्वलोगो।**

सव्वेसिं जीवाणं सेसाणं तह य पोग्गलाणं च।

जं देदि विवरमखिलं तं लोए हवदि आयासं ॥९०॥ पचास्तिकाय।

जो सर्व जीवोंको, पुद्गल आदि शेष द्रव्योंको स्थान देता है, वह समस्त आकाश इस लोकमे होता है।

इस स्पर्शनानुयोगद्वारको लक्ष्य कर धवलाकार यह शंका-समाधान करते है :

**शंका**—यहाँ स्पर्शनानुयोग द्वारमें वर्तमानकाल सम्बन्धी क्षेत्रकी प्ररूपणा भी सूत्रनिबद्ध ही देखी जाती है, इसलिए स्पर्शन अतीत काल विशिष्ट क्षेत्रका प्रतिपादन करनेवाला नहीं है ? किन्तु वर्तमान और अतीनकालसे विशिष्ट क्षेत्रका प्रतिपादन करनेवाला है।

**समाधान**—यहाँ स्पर्शनानुयोगद्वारमें वर्तमानक्षेत्रकी प्ररूपणा नहीं की जा रही है। किन्तु पहले क्षेत्रानुयोगद्वारमे प्ररूपित उस उस वर्तमान क्षेत्रको स्मरण कराकर अतीतकाल विशिष्ट क्षेत्रके प्रतिपादनार्थ उसका ग्रहण किया गया है। अतएव स्पर्शनानुयोग द्वार अतीतकालसे विशिष्ट क्षेत्रका ही प्रतिपादन करनेवाला है यह सिद्ध हुआ। ( जी० फो० टीका पृ० १४६ )[1]

ओघसे—५ ज्ञानावरण, ६ दर्शनावरण, प्रत्याख्यानावरणादि ८ कषाय, भय-जुगुप्सा, तैजस-कार्मांण, वर्ण ४, अगुरुलघु, उपघात, निर्माण, ५ अन्तरायके बन्धकोंने कितना क्षेत्र स्पर्शन किया है ? सर्वलोक स्पर्शन किया है। अबन्धकोंने लोकका असख्यातवाँ भाग, असंख्यात बहुभाग वा सर्वलोक स्पर्शन किया है।

**विशेषार्थ**—[2]ज्ञानावरणादिके अबन्धक उपशान्तकषाय, क्षीणकषाय तथा अयोगकेवलीकी अपेक्षा लोकका असंख्यातवाँ भाग स्पर्शन कहा है। सयोगकेवलीकी अपेक्षा लोकका असंख्यातवाँ भाग है। प्रतरसमुद्घातगत सयोगकेवलीकी अपेक्षा लोकका असंख्यात बहुभाग तथा लोकपूरण समुद्घातकी अपेक्षा सर्वलोक स्पर्शन है।

साताके बन्धकों-अबन्धकोने कितना क्षेत्र स्पर्शन किया है ? सर्वलोक। असाताके

---

१ त्रिकालविषयार्थोपश्लेषण स्पर्शन मतम्। क्षेत्रादन्यत्वभाग्वर्तमानार्थश्लेषलक्षणात् ॥४१॥" – त० श्लो० पृ० १६०। 'एदेसु फोसणेसु जीवखेत्तफोसणेण पयद। अस्पर्शि स्पृश्यत इति स्पर्शनम्। फोसणस्स अणुगमो फोसणाणुगमो, तेण फोसणाणुगमेण। णिद्देसो कहण वक्खाणमिदि एयट्ठो। सो दुविहो जहा पयई। ओघेण पिंडेण अभेदेणेत्ति एयट्ठो। आदेसेण भेदेण विसेसेणेत्ति समाणट्ठो।"– ध० टी० फो० पृ० १४४, १४५। क्षेत्र निवासो वर्तमानकालविषय। तदेव स्पर्शन त्रिकालगोचरम् स० सि० ५-१०। निर्ज्ञातसख्यस्य निवासविप्रतिपत्ते क्षेत्राभिधानम्। अवस्थाविशेषस्य वैचित्र्यात् त्रिकालविषयोपश्लेष निश्चयार्थं स्पर्शनम्। अवस्थाविशेषो विचित्रस्त्रयस्त्र – चतुरस्त्रादिस्तस्य त्रिकालविषयमुपश्लेषण स्पर्शनम्। कस्यचित् क्षेत्रमेव स्पर्शन कस्यचित् द्रव्यमेव, कस्यचिद्रज्जवः षडष्टौ वेति। एक-सर्वजीवसन्निधौ तन्निश्चयार्थं तदुच्यते—त० रा० पृ० ३०। २ "पमत्तसंजदप्पहुडि जाव अजोगिकेवली हि केवडिय खेत्त फोसिद ? लोगस्स असखेज्जदिभागो। सजोगिकेवली हि केवडिय खेत्त फोसिद ? लोगस्स असखेज्जदिभागो, असखेज्जा वा भागा, सव्वलोगो वा।"–षट्खं० फो० सू० १७०, १७२। "पदरगदो केवली केवडिखेत्ते ? लोगस्स असखेज्जेसु भागेसु। लोगपूरणगदो केवली केवडिखेत्ते ? सव्वलोगे।"–ध० टी० फो० पृ० ५०, ५४।

**दोण्णं पगदीणं बंधगा सव्वलोगो, अबंधगा लोगस्स असंखेज्जदिभागो । थीणगिद्धितिय-अणंताणु०४ बंधगा सव्वलोगो । अबंधगा अट्ठचोद्दसभागा वा केवलिभंगो । मिच्छत्त-बंधगा सव्वलोगो, अबंधगा अट्ठबारस-चोद्दसभागा वा केवलिभंगो वा । अपच्चक्खाणा० ४ बंधगा सव्वलोगो, अबंधगा छचोद्दसभागा वा केवलिभंगं च । इत्थि० पुरिस०**

---

बन्धकों अबन्धकोंने कितना क्षेत्र स्पर्शन किया है ? सर्वलोक । दोनों प्रकृतियोंके बन्धकोंने सर्वलोक स्पर्श किया है । अबन्धकोंने लोकका असख्यातवॉ भाग स्पर्श किया है ।

**विशेष**—दोनोंके अबन्धक अयोगकेवलियोंकी अपेक्षा लोकका असख्यातवॉ भाग है ।

स्त्यानगृद्धित्रिक, अनन्तानुबन्धी ४ के बन्धकोके सर्वलोक, अबन्धकोंके अष्ट चतुर्दश भाग अर्थात् ८/१४ अथवा केवली भग है । अर्थात् लोकका असंख्यातवॉ भाग, असंख्यात बहु-भाग अथवा सर्वलोक है ।

**विशेषार्थ**—स्त्यानगृद्धित्रिक तथा अनन्तानुबन्धी ४ के अबन्धक सम्यग्मिथ्यादृष्टि असयत-सम्यग्दृष्टि जीवोंकी अपेक्षा ८/१४ भाग कहा है । विहारवत् स्वस्थान, वेदना, कषाय, वैक्रियिक समुद्घातकी अपेक्षा मिश्र गुणस्थानवर्ती जीवोंने देशोन ८/१४ भाग स्पर्श किया है । विहारवत् स्वस्थान, वेदना, कषाय, वैक्रियिक, मारणान्तिक समुद्घातकी अपेक्षा असयतसम्य-ग्दृष्टियोंने ऊपर ६ राजू तथा नीचे दो, इस प्रकार देशोन ८/१४ भाग स्पर्श किया है । मिश्रगुण-स्थानमे मरणका अभाव होनेसे मारणान्तिक समुद्घातका वर्णन नही किया गया है । ( ध० टी० पृ० १६६, १६७ ) ।

मिथ्यात्वके बन्धकोने सर्वलोक स्पर्शन किया है । अबन्धकोमे ८/१४, १२/१४ अथवा केवली-भंग अर्थात् लोकका असंख्यातवॉ भाग, असंख्यात बहुभाग अथवा सर्व लोक है ।[1]

**विशेषार्थ**—मिथ्यात्वके अबन्धक सासादन सम्यक्त्वी जीवोंने विहारवत् स्वस्थान, वेदना, कषाय, वैक्रियिक समुद्घातकी अपेक्षा देशोन ८/१४ भाग स्पर्श किया है । मारणान्तिक समुद्घातकी अपेक्षा १२/१४ भाग स्पर्श किया है । यह इस प्रकार है कि सुमेरु पर्वतके मूलभागसे लेकर ऊपर ईषत्प्राग्भार पृथ्वी तक सात राजू होते है और नीचे छठी पृथ्वी तक ५ राजू होते है । इस प्रकार १२/१४ भाग है । सातवीं पृथ्वीमे मिथ्यात्व गुणस्थानमे ही मरण होनेसे छठवी पृथ्वी तकका ही उल्लेख किया गया है । ( ध० टी० पृ० १६२ )

अप्रत्याख्यानावरण ४ के बन्धकोने सर्वलोक, अबन्धकोने ६/१४ भाग वा केवलीभग प्रमाण क्षेत्र स्पर्शन किया है ।

**विशेषार्थ**—अप्रत्याख्यानावरण ४ के अबन्धक देशसयमी जीवोंने अतीत कालकी अपेक्षा मारणान्तिक समुद्घातकी दृष्टिसे देशोन ६/१४ भाग स्पर्श किया । यहॉ सुमेरुसे नीचेके एक हजार योजनसे और आरण-अच्युत विमानोंके उपरिम भागसे कम करना चाहिए (पृ० १७०)

पूर्वमें वर्तमानकाल विशिष्ट क्षेत्रका प्ररूपण किया जा चुका है इसलिए यह सूत्र ( ८ ) अतीत काल सम्बन्धी है, यह बात जानी जाती है किन्तु यह अनागत अर्थात् भविष्यकाल सम्बन्धी नहीं है क्योकि उसके साथ व्यवहारका अभाव है । अथवा पीछेके सभी सूत्र अतीत

---

१ ओघेण मिच्छादिट्ठीहि केवडिय खेत्त फोसिद ? सव्वलोगो । सासणसम्मादिट्ठीहिं केवडिय खेत्तं फोसिदं ? लोगस्स असखेज्जदिभागो । अट्ठ बारह चोद्दसभागा वा देसूणा । सम्मामिच्छाइट्ठि-असजदसम्माइट्ठीहि केवडिय खेत्त फोसिद ? लोगस्स असखेज्जदिभागो । अट्ठचोद्दसभागा वा देसूणा –**जी० फो० सू० २-६ ।**

**णवुंसग० बंधगा अबंधगा सव्वलोगो। तिण्णं वेदाणं बंधगा सव्वलोगो, अबंधगा केवलिभंगो। वेदाणं भंगो हस्सादिदोयुगलं पंचजादि छसंठा० तसथावरादिणवयुगलं दोगोदं च। वेदणीयायु [1] आहारदुग-बंधगा लोगस्स असंखेज्जदिभागो, अबंधगा सव्वलोगो। तिरिक्खायुबंधगा अबंधगा सव्वलोगो। मणुसायुबंधगा लोगस्स असंखेज्जदिभागो, अट्ठचोद्दसभागा वा सव्वलोगो वा। अबंधगा सव्वलोगो। चदुआयुबंधगा अबंधगा केव० खेत्तं फोसिदं? सव्वलोगो। णिरयदेवगदिबंधगा के० खेत्तं फोसिदं? लोगस्स असंखेज्जदिभागो, छचोद्दसभागा वा। अबंधगा सव्वलोगो। तिरिक्खमणुसगदिबंधगा अबंधगा सव्वलोगो। चदुगदिबंधगा सव्वलोगो। अबंधगे केवलिभंगो।**

और अनागतकाल विशिष्ट क्षेत्रोंकी प्ररूपणा करनेवाले है ऐसा निश्चय करना चाहिए क्योंकि भूतकाल और भविष्यकालमे स्पर्शनकी अपेक्षा कोई भेद नही है। धवलाटीकाके ये शब्द महत्त्वपूर्ण है **"अधवा अदीदाणागद काल विसिट्ठखेत्ताणं परूवणाणि पच्छिमसव्वसुत्ताणि त्ति णिच्छओ कायव्वो उभयत्थ विसेसाभावादो"** ध० टी० पृ० १६८। इस कथनने सर्वार्थसिद्धि आदिके आर्ष वाक्योका समर्थन कर दिया है, जिनमे **"स्पर्शन त्रिकालगोचरम्"** स्पर्शनको त्रिकालगोचर कहा गया है।

स्त्रीवेद, पुरुषवेद, नपुंसकवेदके बन्धकों अबन्धकोंने सर्वलोक स्पर्शन किया है। तीनो वेदोंके बन्धकोने सर्वलोक स्पर्श किया है। इनके अबन्धकोंमे केवलीके समान भंग है।

**विशेषार्थ**—स्त्रीवेद, पुरुषवेद, नपुंसकवेदके अबन्धकोंका प्रत्येक वेदकी अपेक्षा अबन्धकोंके सर्वलोक स्पर्शन कहा है, कारण यहाँ एक वेदका अबन्ध होते हुए अन्य वेदका बन्ध हो जाता है। वेदत्रयके अबन्धक अनिवृत्तिकरण गुणस्थानसे अयोगकेवली पर्यन्त है। उनकी अपेक्षा केवली भग अर्थात् लोकका असंख्यातवाँ भाग, असंख्यात बहुभाग अथवा सर्वलोक स्पर्श कहा है।

हास्य, रति, अरति, शोक, एकेन्द्रियादि पच जाति, ६ सस्थान, त्रस-स्थावरादि नवयुगल तथा २ गोत्रमें वेदके समान भंग है। वेदनीय, आयु, आहारकद्विकके बन्धकोके लोकका असंख्यातवाँ भाग है। अबन्धकोके सर्वलोक है। तिर्यंचायुके बन्धकों-अबन्धकोंके सर्वलोक है। मनुष्यायुके बन्धकोके लोकका असंख्यातवाँ भाग, ८/१४ वा[1] सर्वलोक है। अबन्धकोंके सर्वलोक है।

**विशेष**—यहाँ ऊपरके ६ राजू तथा नीचेके २ राजू इस प्रकार ८/१४ राजू स्पर्शन है।

चार आयुके बन्धकों अबन्धकोने कितना क्षेत्र स्पर्शन किया है? सर्वलोक। नरकगति, देवगतिके बन्धकोंने कितना क्षेत्र स्पर्शन किया है? लोकका असख्यातवाँ भाग वा ६/१४ भाग है। अबन्धकोंके सर्वलोक है।

**विशेष**—यहाँ सप्तम नरकके स्पर्शनकी अपेक्षा नरकगतिका स्पर्शन ६/१४ है तथा सोलहवे स्वर्गके स्पर्शनकी अपेक्षा देवगतिका स्पर्शन ६/१४ कहा है।

तिर्यंचगति-मनुष्यगतिके बन्धकों अबन्धकोंका सर्वलोक है। चारों गतियोके बन्धकोंका

१ 'असजदसम्माइट्ठीहि विहारवदिसत्थाण वेदणकसाय-वेउव्विय मारणतियसमुग्घादगदेहि अट्ठचोद्दसभागा देसूणा फोसिदा उवरि छ रज्जू, हेट्ठा दो रज्जू त्ति।"—ध० टी० फो० पृ० १६७।

**एवं चदुआणुपुव्वि०। ओरालि० बंधगा सव्वलोगो। अबंधगा बारहचोद्दसभागो वा, केवलिभंगं च। वेउव्वियस० बंधगा बारह०। अबंधगा सव्वलोगो। दोण्णं बंधगा सव्वलोगो। अबंधगा केवलिभंगो। ओरालिय० अंगो० बंधगा अबंधगा सव्वलोगो। वेउव्विय० अंगो० बंधगा बारहभागा वा। अबंधगा सव्वलोगो। दोअंगो० बंधगा अबंधगा सव्वलोगो। छसंघ० परघादुस्सा० आदाउज्जो० दोविहा० दोसरबंधगा अबंधगा सव्वलोगो। तित्थय० बंधगा अट्ठचोद्दसभागो वा। अबंधगा सव्वलोगो।**

**१६१. आदेसेण-णेरइएसु धुविगाणं बंधगा छचोद्दसभागो, अबंधगा णत्थि।**

---

सर्वलोक है। अबन्धकोंका केवली भग है। चार आनुपूर्वीमे इसी प्रकार जानना चाहिए। औदारिक शरीरके बन्धकोंका सर्वलोक है। अबन्धकोके १२/१४ भाग, वा केवली भंग है। वैक्रियिक शरीरके बन्धकोंका १२/१४ भाग, अबन्धकोका सर्वलोक है। दोनों शरीरोंके बन्धकोंका सर्वलोक है, अबन्धकोंका केवली भंग है।

**विशेष**—औदारिक शरीरका बन्ध चतुर्थ गुणस्थान पर्यन्त, वैक्रियिक शरीरका अपूर्वकरण छठे भाग पर्यन्त बन्ध होता है। दोनोके अबन्धकोंके अयोगिकेवली पर्यन्त लोकका असंख्यातवॉ भाग है, सयोगी जिनकी अपेक्षा लोकका असख्यात बहुभाग तथा सर्वलोक भी भंग है।

औदारिक अगोपागके बन्धकों अबन्धकोंका सर्वलोक है। वैक्रियिक अगोपांगके बन्धकोंका १२/१४ है, अबन्धकोंके सर्वलोक है। दोनों अगोपांगोके बन्धकों अबन्धकोंका सर्वलोक है।

**विशेष**—वैक्रियिक शरीरके बन्धको तथा औदारिक शरीरके अबन्धकोंका स्पर्शन १२/१४ कहा है, किन्तु उसी प्रकार वैक्रियिक अगोपांगके बन्धकों तथा औदारिक अगोपांगके अबन्धकोंका १२/१४ नहीं कहा है। इसका कारण यह है कि जिस प्रकार औदारिक शरीरका अबन्धक वैक्रियिक शरीरका बन्धक होता है अथवा वैक्रियिक शरीरका अबन्धक औदारिकका बन्धक होता है वैसा नियम औदारिक अगोपाग और वैक्रियिक अगोपांगका नहीं है। एकेन्द्रियमे अगोपागका अभाव होनेसे शरीरके समान यहाँ व्याप्ति नही है।

छह सहनन, परघात, उच्छ्वास, आतप, उद्योत, दो विहायोगति, दो स्वरके बन्धकों अबन्धकोंका सर्वलोक स्पर्शन है। तीर्थंकर प्रकृतिके बन्धकोंका ८/१४ है। अबन्धकोका सर्वलोक है।

**विशेष**—तीर्थंकर प्रकृतिके बन्धक अविरतसम्यक्त्वीकी अपेक्षा ८/१४ कहा है। विहार[1]वत् स्वस्थान, वेदना-कषाय वैक्रियिक-मारणान्तिक समुद्घात गत असयतसम्यक्त्वी जीवोमे मेरुके मूलसे ऊपर छह राजू तथा नीचे दो राजू प्रमाण स्पर्शन किया है ( ध टी. पृ १६७)।

१६१ आदेशसे–नारकियोंमे-ध्रुव प्रकृतियोके बन्धकोके ६/१४ है, अबन्धक नही है।

**विशेष**—मारणान्तिक समुद्घात तथा उपपाद पदवाले मिथ्यादृष्टि नारकियोंने अतीत कालमें ६/१४ स्पर्श किया है। (पृ० १७५) सातवीं पृथ्वीके नारकीकी मारणान्तिक समुद्घात अथवा उपपादकी अपेक्षा कर्मभूमिया सञ्ज्ञी मनुष्य या तिर्यंचपर्याप्तपर्याय प्राप्तिकी दृष्टिसे छ राजू

---

१ असजदसम्माइट्ठीहि विहारवदिसत्थाण-वेदण-कसाय-वेउव्वियमारणतिय समुग्घादगदेहि अट्ठचोद्दसभागा देसूणा फोसिदा। उवरि छ रज्जू हेट्ठा दोरज्जु त्ति -ध० टी० पृ० १६९।

**थीणगिद्धितिय-अणंताणु०४ बंधगा छच्चोद्दसभागो, अबंधगा खेत्तभंगो। सादासाद-बंधगा-अबंधगा छच्चोद्दसभागो। दोण्णं पगदीणं बंधगा छच्चोद्दसभागो, अबंधगा णत्थि। एवं सत्तणोक० छसंठा० छसंघ० दोविहा० थिरादिछयुगलं। मिच्छत्तबंधगा छच्चोद्दस-भागो, अबंधगा पंचचोद्दसभागो। दोआयु० खेत्तभंगो। अबंधगा छच्चोद्दसभागा। एवं तित्थयरं। तिरिक्खगदिबंधगा छच्चोद्दस०, अबंधगा खेत्तभंगो। मणुसगदिबंधगा खेत्त-भंगो। अबंधगा छच्चोद्दस०। दोण्णं पगदिबंधगा छच्चोद्दस०। अबंधगा णत्थि। एवं दोआणुपुव्वि दोगोदं च। उज्जोव० बंधगा अबंधगा छच्चोद्दस०। एवं सव्वणेरइयाणं।**

स्पर्शन है। ध्रुव प्रकृतियोका सभी नारकी बन्ध करते है अतः ६/१४ ध्रुव प्रकृतिके बन्धकोका स्पर्श कहा है।[1]

स्त्यानगृद्धित्रिक तथा अनन्तानुबन्धी ४ के बन्धकोंके ६/१४ भाग है, अबन्धकोंके क्षेत्रके समान भग है। अर्थात् लोकका असख्यातवॉ भाग है[2]। साता, असाताके बन्धको अबन्धकोंके ६/१४ है। दोनों प्रकृतियोंके बन्धकोके ६/१४ है। अबन्धक नहीं है।

**विशेष**—नरकगतिमे साता अथवा असाताके पृथक्-पृथक् रूपसे अबन्धककी अपेक्षा ६/१४ भाग कहा है। इसका अर्थ यह है कि साताके अबन्धक किन्तु असाताके बन्धक अथवा असाताके अबन्धक किन्तु साताके बन्धक जीवोंका सप्तम पृथ्वीकी अपेक्षा ६/१४ भाग है।

भयद्विक बिना सात नोकषाय, छह सस्थान, छह सहनन, दो विहायोगति, स्थिरादि छह युगलमे इसी प्रकार है। मिथ्यात्वके बन्धकोंके ६/१४ भाग है। अबन्धकोंके ५/१४ भाग है।[3]

**विशेष**—मिथ्यात्वके अबन्धक सासादन सम्यक्त्वी जीवोकी अपेक्षा छठी पृथ्वीकी दृष्टिसे मारणान्तिक समुद्घातमे ५/१४ भाग है। सातवी पृथ्वीमे मिथ्यात्व गुणस्थानमें ही मरण करता है, अतः उसकी यहॉ अपेक्षा नही की गयी है।

दो आयु (मनुष्य-तिर्यंचायु) के बन्धकोंके क्षेत्रवत् भग है अर्थात् लोकका असख्यातवॉ भाग है।[4] अबन्धकोके ६/१४ भाग है। तीर्थंकर प्रकृतिके बन्धकोके लोकका असंख्यातवॉ भाग, अबन्धकोंके ६/१४ भाग है।

तिर्यंचगतिके बन्धकोंके ६/१४ भाग है। अबन्धकोंके क्षेत्रवत् भंग है। मनुष्यगतिके बन्धकोंके क्षेत्रसमान भग है। अबन्धकोंके ६/१४ भाग है। दोनोंके बन्धकोके ६/१४ भाग है। अबन्धक नही है। दो आनुपूर्वी (मनुष्य-तिर्यंचानुपूर्वी) तथा २ गोत्रोमे भी इसी प्रकार भग है। उद्योतके बन्धकों अबन्धकोंका ६/१४ भाग है।

इस प्रकार सत्र नारकियोमे जानना चाहिए। विशेष, अपना-अपना स्पर्शन निकाल लेना चाहिए।

---

१ 'णिरयगदीए णेरइएसु मिच्छादिट्ठीहि केवडिय खेत्त फोसिद ? लोगस्स असखेज्जदिभागो, छ चोद्दसभागा वा देसूणा।"–षट्‌ख० फो० सू० ११,१२। २ "सम्मामिच्छादिट्ठि-असजदसम्मादिट्ठीहि केवडिय खेत्त फोसिद ? लोगस्स असखेज्जदि भागो।"–षटख० फो० सू० १३, १४, १५। ३ "विदियादि जाव छट्ठीए पुढवीए णेरइएसु मिच्छादिट्ठिसासणसम्मादिट्ठीहि केवडिय खेत्त फोसिद ? लोगस्स असखेज्जदिभागो। एग वे तिण्णि चत्तारि पच चोद्दसभागा वा देसूणा।" –षट्‌खं० फो० सू० १७, १८। ४ णेरइएसु सव्वेभगा लोगस्स असखेज्जदिभागे।—खेत्ताणुगम० पृ० १८७।

